आगे वाली मोटरलारी एक दम ऊपर उठ गई और चूरचूर होकर सड़क पर गिर गई। डाक्टर और दूसरे सिपाही जो उसके पास खड़े थे उछल कर दूर जा गिरे। मिनट भर के लिये चारों तरफ सन्नाटा छा गया। सब से पहिले डाक्टर को होश आया और वह छुपने के लिये चट्टानों की तरफ भागा।

उसी वक्त पहाड़ी पर से मोटरों पर गोलियां चलने लगीं। सिपाहियों ने भी जवाब में अपनी मशीनगन चलाई। दो घंटे तक दोनों दलों में घमासान लड़ाई होती रही। इसके बाद बहुत सरकारी फौज अपने साथियों की मदद को आ पहुंची और तमाम पहाड़ी सर्चलाइट की रोशनी से जगमगा उठी। यह देख कर राष्ट्रीय सेना वालों ने गोली चलाना बन्द कर दिया और अपने मुकाम की तरफ चल दिये। अंगरेजी फौज ने कुछ दूर तक पीछा किया पर उन पहाड़ियों में रात के वक्त उनको पकड़ सकना नामुमकिन था। कई घंटों के बाद सरकारी फौज थकी और चिढ़ी हुई अपनी छावनी को वापस चली गई।

× × ×

जब सवेरा हुआ तो लोगों ने देखा कि डाक्टर का मुर्दा शरीर पहाड़ी के नीचे पड़ा है। न मालूम किस तरफ की गोली से वह मारा गया था। क्योंकि वह भाग कर दोनों दलों के बीच में जा पड़ा था और दोनों तरफ वाले उसे दुशमन समझ कर मार सकते थे।

मरने के वक्त भी डाक्टर ओग्रीन निरपेक्ष ही बना रहा!

# युद्ध के दावपेच।





प्तान निकलसन वालून की अंगरेज़ी वालंटियर सेना में नौकर था। ज़ाहिर में वह बड़ा सीधासाधा मालूम पड़ता था, पर जो लोग उसका पिछला हाल जानते थे उनको मालूम था कि उसके जैसा बदमाश और चालाक आदमी उस तमाम पलटन में मिलना मुशकिल था। निकलसन, मिडशायर (इंगलैंण्ड) के एक बड़े जमींदार का लड़का था। उन्नीस साल की उमर में ही वह पक्का गुंडा बन गया और उसने एक बुड्डे मालदार की औरत को फँसा लिया। उसके इस काम की चारों तरफ बुराई होने लगी और मा बाप ने नफरत के साथ उसको घर से निकाल दिया। जब बुड्ढे शख्श को अपनी औरत के चालचलन का पता लगा तो उसने शरम के मारे आतमहत्या करली। निकलसन कुछ दिन तक उस औरत के साथ रहा और बाद में मौका पाकर उसका वेशकीमत मोतियों का हार और कुछ दूसरे जेवर लेकर भाग गया। उसके इस वर्ताव से औरत के दिल पर बड़ी चोट लगी और वह अपने बुड्ढे पति के लिये बड़ा शोक करने

लगी। कुछ सोच समझ कर उसने इस मामले को यों ही रहने दिया और पुलिस को खबर नहीं दी।

इसके बाद छै साल तक निकलसन इधर उधर लोगों को ठग कर अपना काम चलाता रहा। कई बार उसके फँसने का मौका आया पर वह बार बार नाम बदल कर बच गया। उसकी अक्ल तेज थी और उसे सभ्य समाज में मिलने के कायदे खूब आते थे, इस लिये वह बिना कुछ काम किये दूसरे लोगों के भरोसे चैन करता था। वह ताश खेलने में भी बड़ा होशियार था और हमेशा जुए में कुछ न कुछ जीत लेता था। इस तरह रहते रहते जर्मनी की लड़ाई का जमाना आ पहुंचा। जबर्दस्ती भरती के कानून के मुताबिक उसको भी फौज में शामिल होकर लड़ने को जाना पड़ा। यहां भी उसने अपने पुराने ढंग न छोड़े और वह जुआरी अफसरों के साथ ताश खेल कर उनका रुपया अपनी जेब में पहुंचाता रहता था। लड़ने के वक्त वह सब से पीछे रहता था, पर अपनी चालाकी से बड़े अफसरों को हर तरह से खुश रखता था। इस लिये सब से कम खतरा उठाने पर भी उसे दूसरों से ज्यादा बहादुरी के मेडल मिल गये।

जब लड़ाई खतम हो गई और निकलसन लौट कर इंगलैण्ड में आया तो उसे मालूम हुआ कि अब वहां का रंग बदल गया है। बेकारी के सबब से अब और भी बहुत से आदमी 'अकल' से गुजारा करने वाले पैदा हो गये थे और उन सब के मुकाबले

में कामयाबी हासिल कर सकना सहज काम न था। इस लिये बहुत सोच विचार कर उसने आयरलैण्ड की वालंटियर सेना नौकरी करना तय किया। इस काम में तनखाह बहुत काफी मिलती थी और इसी लिये उसने यह नौकरी पसंद की थी। बालून में आने के बाद वह कोई ऐसा तरीका तलाश करने लगा जिससे तनखाह के सिवा कुछ ऊपरी आमदनी भी हो सके। पर कुछ ही दिनों में उसे मालूम हो गया कि उसके साथी उससे भी ज्यादा चालाक हैं और वह ताशों के खेल में या दूसरी किसी तरकीब से उनसे कुछ नहीं पा सकता।

इसके बाद निकलसन इस बात की कोशिश करने लगा कि राष्ट्रीय सेना वालों के भेदों का पता लगा कर अंगरेजी सरकार से कुछ इनाम हासिल किया जाय। पर इस काम में भी वह नाकामयाब रहा। उसके लिये आयरलैण्ड वालों के तरीके और ढंगों को समझ सकना बिलकुल नामुमकिन बात थी। इसलिये उसकी खबरें सदा गलत निकलती थीं और कभी कभी तो उनके सबब से बड़ा नुकसान हो जाता था। एक बार उसने एक ऐसे शख्श के खिलाफ शिकायत की जो पक्का राजभक्त था। इस खबर के आधार पर सिपाहियों ने एक दिन रात के समय उस शख्श की मोटर को रास्ते में रोक लिया और पूछताछ करने लगे। इससे उस को इतना गुस्सा आया कि उसने मोटर रोकने वाले सिपाहियों को मार कर भगा दिया। जब इस घटना का पता मेजर स्मिथ को लगा तो उसे बड़ी नम्रता के साथ उस

शख्श से माफी मांगनी पड़ी। पर तो भी वह पूरी तरह से राजी नहीं हो सका।

अखीर में निकलसन ने सोचा कि राष्ट्रीय सेना वालों से मल कर आमदनी का कोई ढंग निकालना चाहिये। उसे न इंगलैण्ड से प्रेम था न आयरलैण्ड से घृणा। उसका उद्देश सिर्फ रुपया कमाना और मौज करना था। उसने देखा कि राष्ट्रीय सेना वालों को हथियार और गोली बारूद की बड़ी जरूरत रहती है। इस लिये अगर उनके एजंटों से ताल्लुक़ कर लिया जाय तो काफी आमदनी हो सकती है।

अपने इस इरादे को पूरा करने के लिये उसने एक तरकीब निकाली। एक दिन उसने अपने एक साथी अफसर का पिस्तौल और पचास कारतूस चुराये और उनको ले जाकर एक टूटे फूटे मकान में एक बड़े पत्थर के नीचे छुपा दिया। इन चीजों के साथ एक पुरजा भी था जिसमें लिखा थाः—"इन चीजों को तुम कितनी कीमत की समझते हो? बाद में और भी चीजें आने वाली हैं।" यह पुरजा उसने हाथ से नहीं लिखा था, बल्कि एक अखबार में से छपे हुये अक्षर काट कर उनको जोड़ कर बनाया था। वह थोड़ी देर तक वहां खड़ा रहा। कुछ देर बाद सामने वाले मकान में से एक आदमी बाहर निकला। उस मकान वाले पर सरकारी अफसरों को शक था और इस लिये उसे नजरबंद करके रखा गया था। निकलसन ने हाथ से पत्थर की तरफ इशारा किया,

और चुपचाप चला गया। दूसरे दिन उस जगह जाकर जब उसने पत्थर को हटाया तो उसके नीचे से तीन पौण्ड का एक नोट लिफाफे में रखा मिला। पंद्रह दिन के भीतर उसने पिस्तौलों को चुरा चुरा कर बीस पौण्ड पैदा किये। पिस्तौलों की चोरी से छावनी में बड़ी हलचल मची पर निकलसन ने अपने ऊपर किसी को शक नहीं होने दिया।

× × ×

एक रात को निकल्सन बालून के होटल में बैठा हुआ एक क्रिकेट खेलने वाले नौजवान से बातचीत कर रहा था। बातें होते होते पता चला कि वह राष्ट्रीय सेना वालों का एजंट है। पर उस दिन कोई मतलब की बात न हो सकी। जब ये लोग दूसरी बार मिले तो कुछ देर तक इधर उधर की बातें करने के बाद असली मतलब पर आये। वह नौजवान पुलनमोर का रहने वाला था और उसने अपना नाम हडसन बतलाया। निकलसन समझ गया कि इसने अपना नाम गलत बतलाया है तोभी उसको भरोसा था कि उसका काम सच्चा है। दोनों ने आपस में जरूरी शरतें तय करलीं। निकलसन ने इस बात का पूरा खयाल रखा कि वह किसी तरह से धोखे में न पड़ जाय या उसका भेद सरकारी अफसरों पर न खुल जाय।

अब की बार निकलसन का काम बहुत खतरनाक था। उसको दोनों तरफ जासूसी करनी थी। पर इस काम में फायदा

खूब था और दोनों तरफ से इनाम मिलने की उम्मेद थी। वह यह भी समझता था कि अगर मैंने किसी के साथ दगाबाजी की तो फिर जान नहीं बच सकती। सब बातों पर अच्छी तरह गौर करके अखीर में उसने इस काम को करने का पक्का इरादा कर लिया। वह एक तरफ की सुनी हुई बातों में से जितना हिस्सा मुनासिब समझता था दूसरी तरफ वालों को सुना देता था। राष्ट्रीय सेना वाले भी उसकी तरफ से बहुत चौकन्ने रहते थे और यकायक उसकी बात पर एतबार नहीं करते थे।

उसने पहली बार राष्ट्रीय सेना वालों को जो खबर दी वह बड़े काम की थी। पर उन लोगों ने बिना जांच किये उस पर अमल करना मुनासिब न समझा। बाद में पता लगा कि वह खबर दरअसल ठीक थी। इससे उनको निकलसन पर कुछ भरोसा हुआ और उन्होंने तय किया कि अब वह जो खबर दे उससे फायदा उठाने की कोशिश की जाय। पर बहुत दिनों तक ऐसा कोई मौका हाथ न लगा।

एक दिन शाम के वक्त कप्तान निकलसन पुलनमोर में हडसन के एक साथी से मिला। उसने बतलाया कि "कल सवेरे सात बजे की गाड़ी से सरकारी फौज के लिये बहुत सी पिस्तौलें और कारतूस आ रहे हैं। वे तीन बक्सों में भरे हुये हैं और उनके ऊपर 'लोहे का सामान' का लेबिल लगा है। ये बक्स कस्बे के एक मशहूर सौदागर के पते से आने वाले थे। सब से ज्यादा

ताज्जुब की बात यह थी कि उन पर पहरे का कोई इंतजाम न था। पर ज्योंही गाड़ी स्टेशन पर पहुंचेगी पुलनमोर की फौज के सिपाही उनको अपने कब्जे में ले लेंगे।" हडसन के साथी की उत्सुकता और जाने की जल्दी को देख कर उसने समझ लिया कि कल पुलनमोर के स्टेशन पर जरूर ही कोई मजेदार मामला होगा।

इस तरह विचार करता हुआ वह अपनी छावनी में पहुंचा। वहां उसने जासूसी महकमे के अफसर को खबर दी कि उसे कुछ लोगों की बातचीत से ऐसा मालूम हुआ है कि राष्ट्रीय सेना वाले कल या जल्दी ही कोई 'बड़ा काम' करने वाले हैं। वह 'बड़ा काम' क्या होगा यह उसने उन लोगों की समझ पर छोड़ दिया। इस खबर को पाकर उस रात को छावनी में बड़ी तैयारियां होती रहीं और लोग उत्सुकतापूर्वक दूसरे दिन की राह देखने लगे।

× × ×

उधर रात के एक बजे राष्ट्रीय सेना का सेनापति, फोयले और दूसरे खास २ काम करने वाले एक छुपी हुई जगह में बैठे हुये इस बात पर बहस कर रहे थे कि उन हथियारों को कैसे लूटा जावे। उनको पिस्तौलों और कारतूसों की बड़ी सख्त जरूरत थी और उनका पक्का इरादा था कि कैसे भी खतरे का सामना क्यों न करना पड़े, इस मौके को हाथ से नहीं जाने देना

चाहिये। पुलनमोर के स्टेशन पर उनको लूट सकना नामुमकिन बात थी। इस लिये सिर्फ एक तरकीब यही थी कि रास्ते में गाड़ी को रोक कर हथियारों को निकाल लिया जाय। पर रेल की पटरी के आसपास हमेशा सिपाही गश्त लगाते रहते थे और अगर एक भी सिपाही उनको देख लेता और बंदूक चला कर अपने साथियों को खबरदार कर देता तो पंद्रह मिनट के भीतर तमाम रास्ते रोक दिये जा सकते थे। इसके सिवा और भी कितने ही सवाल थे; जैसे गाड़ी को कहां रोका जाय, हथियारों को किस तरह लाया जाय, गाड़ी को रोकने वाले किस तरह वापस आवें। सब लोगों की राय थी कि बिना मोटर के हथियार नहीं लाये जा सकते और गाड़ी रोकने वालों की हिफाजत का कोई खास इंतजाम करना चाहिये।

अखीर में उन लोगों ने इस काम के करने का एक उपाय निश्चित किया। यह तय हुआ कि फोयले दस पिस्तौल वाले वालंटियर लेकर गाड़ी को रोकने और हथियारों को छुड़ाने का काम करेगा और सेनापति के ऊपर उनकी हिफाजत की जिम्मेदारी रहेगी।

रेलगाड़ी को रोकने के लिये जो मुकाम सोचा गया था वह पुलनमोर से तीन मील दूर था। उससे आधी मील के फासले पर हिन्दुस्तान से लौटे हुये एक पेंशनयाफ्ता कर्नल का बंगला था। वह कर्नल पक्का राजभक्त था, अगर्चे फौजी महकमे के बड़े अफसरों के साथ उसका बहुत झगड़ा होता रहता था। वह

एक बुड्ढा आदमी था और उसका मिजाज चिड़चिड़ा था। पर राष्ट्रीय सेना वाले उसे बड़ा अच्छा आदमी समझते थे क्योंकि दो तीन महीने पहले वे उसके घर में घुस कर बहुत से हथियार उठा ले गये थे।

उस दिन सुबह छे बजे जब कि बुड्ढा कर्नल सो रहा था, कुछ वालंटियर उसके बंगले में घुसे और चुपके से उसकी मोटर को बाहर निकाल लाये। कुछ वालंटियर बंगले के भीतर पहरा देने लगे कि अगर कोई नौकर चाकर जग जाय तो उसको वहीं रोक दिया जाय। दो सरकारी सिपाही गश्त लगाते हुये रेल की पटरी के किनारे किनारे जा रहे थे। वालंटियरों ने पीछे से उनको जा पकड़ा और हथियार छीन कर बांध दिया। यह सब काम गाड़ी आने के आठ दस मिनट पहिले हो गया। अब फोयले और उसके दस साथी एक छुपी हुई जगह में बैठ कर गाड़ी की राह देखने लगे। जब गाड़ी आती दिखलाई दी तो एक आदमी पटरी के बीच में खड़ा होकर लाल झंडी हिलाने लगा। गाड़ी बड़ी खड़खड़ाहट के साथ झंडी दिखलाने वाले के ठीक सामने आकर रुक गई। फौरन एक वालंटियर पिस्तौल लेकर इंजन के ऊपर चढ़ गया और बाकी लोग पीछे के डिब्बों में हथियारों के संदूक तलाश करने लगे। सब मुसाफिरों को कह दिया गया कि वे चुपचाप बैठे रहें, किसीसे कुछ नहीं कहा जायगा। पांच मिनट के भीतर उन लोगों ने दूसरे सामान के नीचे से तीन बकस खींच कर निकाल लिये जो देखने में कप्तान

निकलसन के बताये मालूम पड़ते थे। बकस बहुत भारी थे और कुछ मुसाफिरों की मदद से उनको उठा कर मोटर में रखा गया। उसी वक्त फोयले को बंदूक की एक आवाज सुनाई दी जो कि उसे होशियार करने के लिये उसके साथियों ने चलाई थी। वह समझ गया कि अब देर करना खतरनाक है। इधर रेलगाड़ी फिर से स्टेशन की तरफ चली और उधर मोटर बड़े जोर से कर्नल के बंगले की तरफ दौड़ी। बंगले के अहाते के पास पहुंच कर उन्होंने ऊपर से ही उन बकसों को भीतर की तरफ डाल दिया। मोटर उसी तेजी से चलने लगी और कुछ ही मिनटों में पहाड़ी के नीचे पहुंच गई। उसे वहीं छोड़ दिया गया और वालंटियर पैदल पहाड़ी के भीतर घुस गये।

कर्नल के मकान में जो वालंटियर मौजूद थे उन्होंने हथियारों के बकसों को अस्तबल में सैकड़ों मन घास के ढेर के नीचे छुपा दिया। दो दिन तक वे बकस वहीं रखे रहे और तब थोड़ा थोड़ा करके उनमें रखे हथियारों को राष्ट्रीय सेना के भंडार में पहुंचा दिया गया।

सेनापति ने फोयले और उसके साथ वाले वालंटियरों के लौटने का बड़ा अच्छा इंतजाम किया था, जिससे वे लोग बिना किसी मुशकिल के साफ बच कर निकल गये। सड़कों के चौराहों और दूसरे खास मुकामों पर कटे हुये पेड़ और बिना पहियों की गाड़ियां डाल कर सरकारी सेना का रास्ता रोक दिया गया था। कई मुकामों पर राष्ट्रीय सेना के वालंटियर भी छुपे

हुये थे जिन्होंने गोलियां चला कर सरकारी फौज वालों को वहुत देर तक अटका रखा ।

× × ×

उसी दिन कप्तान निकलसन किसी काम से बाहर जा रहा था । वह एक ऊंची मोटरलारी पर चढ़ने की कोशिश कर रहा था कि अचानक उसकी पिस्तौल परतल्ले से निकल कर मोटर में गिर गई । उसी समय फैर होने की आवाज आई और पिस्तौल की गोली जमीन पर खड़े हुये निकलसन की छाती में बाईं तरफ लगी । लोग उसे उठा कर छावनी के अस्पताल में ले गये, पर उसके प्राण रास्ते में ही निकल गये ।



# देशभक्ति का प्रमाण ।



हुत से लोग इस घटना पर एतवार नहीं करेंगे क्योंकि यह किसी अखबार या सरकारी गजट में प्रकाशित नहीं हुई। खैर, वे लोग इसे एक क़िस्से की तरह ही पढ़लें।

× ×

सन् १६२१ के अप्रेल महीने में राष्ट्रीय सेना का स्थानीय सेनापति पुलनमोर में अचानक पकड़ लिया गया। वह कस्बे के एक होटल में बैठा हुआ था कि सरकारी सेना ने उस मकान को चारों तरफ से घेर लिया। करीब दस बारह नौजवान पकड़े गये जिनमें सेनापति भी शामिल था। जब इन सब को सरकारी छावनी में लाये तो कुछ लोगों ने सेनापति को पहिचान लिया। इस बात से सरकारी अफसरों की खुशी का ठिकाना न रहा, तोभी उन्होंने इस बात को बिलकुल छुपा कर रखा। यह खबर डबलिन में रहने वाले बड़े सेनापति के पास भेजी गई और पूछा गया कि राष्ट्रीय सेना के सेनापति का क्या किया जाय ? लोगों का अंदाजा था कि सेनापति को डबलिन भेजा जायगा, जहां पर उसे फांसी दी जायगी या गोली से उड़ा दिया जायगा।

ये सब बातें राष्ट्रीय सेना वालों को अपने एक दोस्त से, जो सरकारी फौज वालों में मिला हुआ था, मालूम हुईं। इस खबर से उनको बड़ा धक्का लगा, क्योंकि सेनापति बड़ा होशियार आदमी था और सब लोग दिल से उसे प्यार करते थे। नायब सेनापति भी बहुत लायक आदमी था। पर वह ज़्यादा पढ़ालिखा और विचारक शख्श था। वीरता में वह किसी से कम न था और उसमें हर एक बात को समझने की अनोखी ताकत थी। सेनापति तमाम बातों का निश्चय उसकी सलाह से ही करता था।

बड़े सेनापति के पकड़े जाने से सब से ज्यादा मुशकिल नायब सेनापति के सामने पेश आई। अब उसकी जिम्मेदारी बहुत बढ़ गई। उसके लिये सब से मुशकिल काम उन नौजवानों को कबजे में रखना था जो सेनापति के पकड़े जाने से अधीर हो गये थे और चाहते थे कि उसको छुड़ाने के लिये फौरन कोई भयंकर साहसपूर्ण काम करना चाहिये। उस रात का जब राष्ट्रीय सेना वालों की कमेटी हुई तो सिवा नायब सेनापति के हर एक शख्श बिना देर लगाये कुछ न कुछ करने के पक्ष में था। लोगों के इस जोश के सबब से नायब सेनापति को आगे का प्रोग्राम (कार्यक्रम) तय करने में बड़ी मुशकिल जान पड़ी। उसने कहा:—"हम लोग अब बड़े सेनापति के लिये कुछ नहीं कर सकते। जब हम लड़ाई कर रहे हैं तो इस तरह की घटनाओं का होना लाज़िमी बात है। अगर हम जल्दी में कोई उलटा सीधा

काम कर बैठेंगे तो उससे हमारी हालत और भी खराब हो जायगी।"

वह पंद्रह मिनट तक इस तरह लोगों को समझाता रहा। पर जब मामला बढ़ने लगा और दूसरे आदमी किसी तरह चुप रहने को राजी न हुये तो कप्तान फोयले बोलाः-

"मैं समझता हूं कि सब लोग विना देर लगाये कोई न कोई जोरदार उपाय करना चाहते हैं। इस लिये मेरी राय में सब को इस बारे में अपना अपना खयाल जाहिर करना चाहिये कि यह काम किस तरह किया जाय जिससे कामयाबी हो सके।"

नायब सेनापति ने कहाः-"यह ठीक है। सब लोग अपना प्रस्ताव अलग अलग पेश करो। सब से पहिले फोयले, तुम अपनी राय जाहिर करो।"

अब वादविवाद कुछ शांति के साथ होने लगा। करीब घंटे भर तक सब अपनी अपनी राय बतलाते रहे। इसी वक्त सरकारी छावनी से फिर उनके दोस्त ने खबर भेजी कि डबलिन से हुकम आ गया है और कल सवेरे सेनापति बड़े कड़े पहरे यहां से भेज दिया जायगा। अब लोगों का जोश और भी बढ़ गया और सब ने पक्का इरादा कर लिया कि चाहे फायदा हो या नुकसान, पर एक बार सेनापति को छुड़ाने की कोशिश जरूर की जाय। नायब सेनापति भी लोगों के जोश के साथ बह गया।

× × ×

अब इन लोगों को तो यहीं पर बहस करने और हमला करने का ढंग सोचने के लिये छोड़ दीजिये और पुलनमोर से बारह मील पर बसे हुये मोयवीन नामक गांव के हवाई जहाजों के अड्डे में चल कर टामी मैकफेट से मुलाकात कीजिये। उस वक्त वह अपने दोस्तों की मण्डली में बैठा हुआ आनन्द कर रहा था। उस दिन वहां महायुद्ध की किसी खास घटना की यादगार में एक जलसा किया गया था और सब लोग खा पीकर खूब मस्त हो रहे थे।

टामी मैकफेट हवाई जहाजों का काम करने वाला एक कारीगर था। वह महायुद्ध में जर्मनी वालों से लड़ा था, और एक बार बहुत घायल हुआ था। इससे वह लड़ने के नाकाबिल हो गया और उसे हवाई जहाजों की मरम्मत का काम दिया गया। वह इस काम में बहुत होशियार था, पर उस तोप के गोले की आवाज, जिससे वह घायल हुआ था, कभी कभी उसके दिमाग को खराब कर देती थी। अपने दिमाग की इस कमजोरी को दूर करने के लिये वह शराब पीने लगा और होते होते उसकी आदत यहां तक बढ़ गई कि दिन रात में एक घंटा भी बिना शराब के उसका काम नहीं चल सकता था।

टामी मैकफेट आयरलैण्ड का रहने वाला था और उसको आयरिश राज्यक्रांति से बड़ा प्रेम था। उसने कई बार आयरिश राष्ट्रीय सेना में भरती होने की कोशिश की। पर राष्ट्रीय सेना वालों ने कभी उसकी बातों का खयाल न किया। क्योंकि वे सम-

झते थे कि इस बातूनी और शराबी को अपने दल में शामिल करने से क्या फायदा ? टामी मैकफेट इस बात से बड़ा नाराज होता और कहता थाः-"मैं भी आयरलैण्ड का वैसा ही सच्चा पुत्र हूं जैसे कि तुम लोग। मैं दिल से पक्का बागी हूँ और अगर कभी मेरा दिमाग ठिकाने आ गया तो मैं अंगरेजों के ऊपर एक ऐसी जोरदार चोट जमाऊंगा कि तुम सब देखते ही रह जाओगे।"

पर उसकी इन 'बहादुरी' की बातों पर सिवा उसके शराबी दोस्तों के और कोई ध्यान नहीं देता था। राष्ट्रीय सेना वाले उसे एक सीधासाधा पागल समझते थे और दया की निगाह से देखते थे।

टामी मैकफेट ने आज के जलसे का निमंत्रण बड़ी खुशी के साथ मंजूर किया था; क्योंकि वहां पर मनमानी शराब मिलने का मौका था। पर एक बड़े ताज्जुब की बात यह थी कि उस दिन वह एक समझदार आदमी की तरह बातचीत कर रहा था। उसकी आंखों में एक खास तरह की चमक मालूम देती थी और वह अपने दांतों को बार बार इस तरह पीस रहा था जिससे मालूम होता था कि उसने किसी काम के करने का पक्का इरादा कर लिया है। आज टामी हर एक बात का जवाब ऐसी सावधानी और शांति से दे रहा था जैसा कि उसने बरसों से नहीं किया था। पर उसके इस बदलाव की तरफ किसी ने ज्यादा ध्यान नहीं दिया क्योंकि सब लोग खुशी मनाने, शराब पीने या सोने में लगे हुये थे।

टामी किसी बात का इंतजार करता मालूम होता था। अब सुबह के छैं बजने वाले थे। सोने वाले जग रहे थे और रात भर जलसे में जागने वाले सोने की तैयारी कर रहे थे। इतने में उस जहाजी अड्ड के दो बड़े अफसर चार्लस मैडफाक्स और जान समिट बाहर आये। दोनों अफसर खुश दिखलाई देते थे और उनके चेहरे से साफ मालूम पड़ता था कि उन्होंने रात को खूब शराब उड़ाई है। अफसरों ने टामी और दूसरे तीन चार आदमियों को अपने पास आने का इशारा किया। चार्लस ने टामी से कहाः-"तुम लोग जल्दी से एक छोटा और सबसे अच्छा जहाज ले आओ। हम थोड़ी देर के लिये सैर के वास्ते जाना चाहते हैं। यह भी देख लेना कि जहाज की तोपें पूरी भरी हुई हैं। क्योंकि हम पहाड़ियों की तरफ सैर करने को जायेंगे और वहां पर खुशकिस्मती से शायद हमको कुछ बागी मिल जायँ।"

टामी और दूसरे लोग लड़खड़ाते हुये और अफसरों को अपने दिल में बुरा भला कहते जहाजों के छप्पर के भीतर गये। उन्होंने जब तक जहाज को तैयार किया तब तक चार्लस साहब भी अपना चमड़े का कोट और हैमलेट (मुंह ढकने का टोपा जिसे हवाई जहाज वाले काम में लाते हैं) पहिन कर आगये। वे जहाज चलाने वाले की जगह पर बैठ गये और टामी से कहाः-"देखो, भीतर जाकर समिट साहब से कहो कि मैं तैयार हूं और उनका रास्ता देख रहा हूं।"

टामी बिना कुछ बोले भीतर चला गया। उस वक्त समिट साहब अपने कमरे में खड़े हुये चमड़े का कोट पहिन रहे थे और हैमलेट उनके पास पड़ा हुआ था।

टामी ने हैमलेट को उठा कर अपने सर पर रख लिया और गुर्रा कर बोलाः-"यह कोट भी मुझे दो।"

जान समिट ने गुस्से में भर कर कहाः-"हरामजादे, क्या बकता है! तेरी इतनी हिम्मत!"

उस वक्त टामी के चेहरे से पागलपन का भाव साफ जाहिर हो रहा था। जान समिट सोचने लगा कि इस पागल का क्या इलाज किया जाय। इतने में टामी ने जोर से उसके पेट में लात मारी और उसे नीचे गिरा कर दोनों हाथों से गला पकड़ कर दवाने लगा। इस अचानक हमले के सबब से समिट साहब अपना कुछ भी बचाव न कर सका और टामी ने एक ही मिनट में उसकी गर्दन तोड़ दी। उसने चमड़े का कोट समिट साहब के बदन से उतार कर खुद पहिन लिया और उसकी पिस्तौल अपने जेब में रखली। इसके बाद उसने जान समिट के मुर्दा शरीर को एक जीने के नीचे छुपा दिया और शांति के साथ बिना किसी तरह की घबराहट जाहिर किये वह हवाई जहाज के पास आया।

चार्लस साहब बिना पीछे की तरफ मुड़े पुकार कर बोलेः-"अरे, जल्दी से बैठो। तुम तो बड़ा वक्त खराब करते हो।"

दूसरे लोग जो हवाई जहाज के पंखों को पकड़ कर खड़े थे उन्होंने इस बात की तरफ कुछ खयाल नहीं किया कि जहाज में कौन बैठ रहा है। अगर्चे टामी का मुंह हैमलेट से बिलकुल छुपा हुआ था तो भी उसके बदन और चाल से साफ फर्क मालूम पड़ता था। पर उस वक्त सब लोग शराब के नशे में चूर हो रहे थे और चाहते थे कि किसी तरह यह बला दूर हो तो सोने को जायँ।

टामी पिछली बैठक में जाकर बैठ गया और जहाज धीरे धीरे ऊंचा उठने लगा। चार्लस साहब का ध्यान जहाज के चलाने में लगा था और उन्होंने अपने साथी से बहुत देर तक कुछ भी बातचीत न की। टामी ने धीरे धीरे तोपों को ठीक किया और चलाने के लिये बिलकुल तैयार कर लिया। पर उसकी निगाह चार्लस पर बराबर लगी हुई थी।

कुछ देर तक वे पुलनमोर की तरफ उड़ते रहे। पर टामी का इस तरफ कुछ खयाल न था। अभी वह किसी खास काम के करने का निश्चय न कर सका था। इतने में चार्लस ने कहा-"वह देखो पुलनमोर से हमारी फौज की कुछ मोटरगाड़ियां आ रही हैं। मैं जहाज को उनके पास ले चलता हूं, जरा उनसे राजी खुशी पूंछ लूं।"

टामी ने एक हूंकारा भर कर अपनी राय देदी। उसने देखा कि पुलनमोर की सड़क पर एक हथियारबंद मोटरगाड़ी चली जा रही है और उसके पीछे दो फौजी मोटरलारियां हैं। वह

नहीं जानता था कि उस गाड़ी में राष्ट्रीय सेना का सेनापति डबलिन भेजा जा रहा है और कुछ मील आगे राष्ट्रीय सेना वाले इन गाड़ियों पर हमला करने की घात में बैठे हुये हैं। वह सिर्फ इतना समझता था कि यह अंगरेज सिपाहियों का एक दल कहीं को जा रहा है। हवाई जहाज धीरे धीरे नीचे उतरता हुआ मोटरगाड़ियों की तरफ जा रहा था। उस वक्त तक टामी ने एक आवाज भी मुंह से नहीं निकाली। जब जहाज मोटर-गाड़ियों के ठीक ऊपर पहुंच गया तो उसने यकायक तोपों का मुंह उनकी तरफ खोल दिया। कई मन जलती हुई धातु मोटरों पर गिरी। मोटर वालों ने भी घबड़ा कर अपनी तोपें हवाई जहाज की तरफ छोड़ीं, पर चार्ल्स ने उसे एक दम ऊपर उड़ा दिया।

"जान, क्या तुम पागल हो गये हो! तुमने यह क्या किया कि अपने ही आदमियों पर तोप चलादी!!" चार्ल्स अपने को किसी तरह संभाल कर इतनी बात कह सका।

टामी गुर्रा कर बोलाः—"अब तुम जहाज को सीधी तरह पुलनमोर की छावनी को ले चलो। आज मैं उन सब को थोड़ा थोड़ा मजा चखाना चाहता हूं। ये साले राष्ट्रीय सेना वाले कहते थे कि मैं उनमें शामिल होने लायक नहीं हूं। अब उनको पता लग जायगा कि मैं उनसे भी सच्चा आयरलैण्ड का पुत्र हूँ। अच्छा, अब तुम भले आदमी की तरह मेरी बात मान कर जहाज को पुलनमोर ले चलते हो या नहीं?"

चार्लस साहब को फौज का काम करते हुये कितनी ही बार बड़ी बड़ी आफतों का मुकाबला करना पड़ा था; पर ऐसा बेढब मामला कभी उनके सामने नहीं आया था। उन्होंने जर्मनी वालों के साथ लड़ने में बड़ी बहादुरी दिखाई थी, इस लिये बड़े अफसर उनकी इज्जत करते थे। वे इस अनोखी आफत से निकलने की कोई तरकीब सोचने लगे। अखीर में उन्होंने तय किया कि या तो वे अपने पीछे बैठे हुये शख्श को मारेंगे या खुद मर जायँगे। अपनी मातृभूमि के साथ दगाबाजी करने का काम उनसे कभी नहीं हो सकता।

चार्लस ने चुपके से अपनी पिस्तौल उठाई और एक दम पीछे की तरफ फिर कर टामी पर निशाना लगाया। टामी को अगर्चे इस बात का खयाल नहीं था कि चार्लस इतनी जल्दी फैसला कर लेगा तो भी वह तैयार बैठा था। दोनों की पिस्तौलें एक साथ छूटीं और अपने निशाने पर लगीं। अब हवाई जहाज का कोई रखवाला न रहा और वह कुछ मिनट तक इधर उधर चक्कर खाकर लोटतापोटता हुआ जमीन पर गिरा। कुछ ही सैकिण्ड में उसमें आग लग गई और जब सरकारी सिपाही उसकी तलाश करते करते उस मुकाम पर पहुंचे तो उनको कुछ राख एक टूटे फूटे इंजन और आदमी की कुछ हड्डियों के सिवा कुछ न मिला

× × ×

राष्ट्रीय सेना वालों ने मोटरों पर हमला करने की जो तैयारी की थी वह योंही रह गई। हवाई जहाज की तोपों से मोटरों का बड़ा नुकसान हुआ था। उनमें बैठे हुये ज्यादातर सिपाही घायल हो गये और कई मर भी गये। पर खुशकिस्मती से राष्ट्रीय सेना का सेनापति बच गया और उसको घाव भी बहुत हलका लगा। इस लिये जब सब लोग अपनी अपनी जान बचाने की फिक्र कर रहे थे, और खूब गड़बड़ी मची हुई थी, वह भी चुपके से मोटर से उतर कर खेतों की तरफ भागा। उस वक्त तमाम सिपाही आंखें फाड़ फाड़ कर हवाई जहाज को देख रहे थे, और किसी का ध्यान सेनापति की तरफ नहीं गया।

इस के बाद आयरलैण्ड के बड़े हाकिमों ने इस मामले का भेद जानने की बड़ी कोशिश की, पर किसी तरह पता न लग सका। क्योंकि इस भेद को जानने वाला कोई बचा ही न था। करीब पंद्रह दिन बाद जीने के नीचे से जान समिट का मुर्दा शरीर बरामद हुआ। टामी का भी किसी तरह पता न चला। उसके बारे में यही खयाल किया गया कि वह नशे की झोंक में या तो कहीं चला गया या उसने आत्महत्या करली। पर इन बातों को जाहिर करना राजनीति और सरकार की शान के खिलाफ था। इस लिये तमाम मामला भीतर ही भीतर दबा दिया गया और टामी के गुम होने के बारे में यह कहा गया कि राष्ट्रीय सेना वाले जासूस होने के संदेह में उसे पकड़ ले गये और शायद जान से मार डाला!

× × ×

हम अच्छी तरह जानते हैं कि ज्यादातर लोग इस घटना की सचाई पर ऐतबार न करेंगे, क्योंकि इसका भेद छुपा ही रह गया। पर जैसा हम शुरू में लिख चुके हैं, वे इसे एक क़िस्सा ही समझ लें।



# लड़ाई का अन्त।



न् १९२१ के गरमी के मौसम तक पुलनमोर की सरकारी फौज का असर बिलकुल खतम हो गया। इसका सबब यह न था कि वहां पर सिपाहियों या हथियारों की कमी थी। बल्कि बात यह थी कि फौजी अफसर यह फैसला न कर सकते थे कि हम क्या करें? डबलिन और लंदन में जो बड़े सेनापति और युद्ध-मंत्री रहते थे वे कभी एक तरह का हुकम भेज देते थे और कभी दूसरी तरह का। एक दिन वे लिखते थे कि खूब कड़ी दमन नीति से काम लो और दूसरे दिन उसी हुकम के मुताबिक काम करने के लिये स्थानीय अफ़सरों को डांटा जाता था। इसका सबब यह था कि बड़े हाकिमों में अकसर मतभेद रहता था और हर एक अपने मन के माफिक काम करना चाहता था। इन बातों से स्थानीय अफ़सर बड़े नाराज रहते थे और बार बार आपस में सवाल करते थे कि आखिर हम किस तरह से काम करें? पुलनमोर की फौज का सेनापति बुरा आदमी नहीं था। वह सिर्फ नौकरी की खातिर आयरलैण्ड में नहीं आया था, बल्कि उसे अपने कर्तव्य का पूरा खयाल था और उसके लिये वह अपनी जान तक देने को तैयार था। वह राष्ट्रीय दल वालों के साथ

खुल कर लड़ने की बड़ी इच्छा रखता था। पर उनका ढंग ही निराला था। जब सेनापति साहब लड़ने के लिये तैयार होकर आते तो उनको मैदान बिलकुल खाली मिलता; और जब वे राह देखते देखते थक जाते और भूख प्यास के कारण उनकी बुरी हालत हो जाती तो राष्ट्रीय सेना वाले किसी कोने से निकल कर अचानक उन पर हमला करते। आम लोगों की तरफ से भी अब उसको बड़ा डर मालूम पड़ता था। अब लोग सिपाहियों के ज़ुलमों और लूटमार को सहते सहते पक्के हो गये थे और इन बातों की कुछ भी परवा न करते थे।

अब सरकारी अफसरों को हर एक आयरलैण्ड निवासी पक्का बागी जान पड़ता था। हर रोज बड़े अजीब किस्से सुनने में आते थे और अच्छे अच्छे समझदार आदमी उन पर एतबार करते थे। अगर्चे अब कई बरस बीत जाने पर बहुत से अंगरेज अफसर उन बातों पर हँसते हैं, पर उस समय उनमें से ज्यादातर उन बातों को सच मानते थे। कहा जाता था कि छापा मारने वाले वालंटियरों को उनके काम के माफिक इनाम दिया जाता है और किसी पुलिस या फौजी अफसर के मारने की कीमत शेयर मारकेट की तरह उतरती चढ़ती रहती है। मालूम नहीं कि यह अफवाह कहां तक सच थी, पर इसमें शक नहीं कि उस जमाने में हर एक अफसर अकेला छावनी के बाहर जाने में डरता रहता था। उसे भय रहता था कि न मालूम कब कोई आफत मेरे ऊपर आ टूटे और मेरी जिन्दगी का खातमा हो जाय।

आयरलैण्ड के बड़े बड़े जमीदारों और अमीरों पर भी इन घटनाओं का असर कम नहीं पड़ा था। अब उनको अच्छी तरह मालूम हो गया था कि अंगरेजों का कानून और उनको फौज हमारी हिफाजत नहीं कर सकती। उनके घरों को चाहे जो बेखौफ होकर लूट सकता था। जैसा राज्यक्रांति के जमाने में अकसर हुआ करता है इस वक्त आयरलैण्ड में बहुत से लुटेरे और डाकू पैदा हो गये थे, और कितने ही आदमी अपने पुराने दुश्मनों से बदला लेने के लिये भी फसाद करने लगे थे। राष्ट्रीय सेना वालों ने ऐसे लोगों के दबाने का बड़ा पक्का इंतजाम कर रखा था और उनके सामने किसी की हिम्मत सर उठाने की नहीं पड़ती थी। इसलिये जो मालदार लोग राजभक्त थे और बगावत करने वालों को बुरा समझते थे उनको भी अपनी हिफाजत के लिये राष्ट्रीय सेना वालों का सहारा लेना पडता था।

पुलनमोर की सरकारी फौज हर तरह से मजबूत थी और उसके पास सामान की भी कुछ कमी न थी। इधर राष्ट्रीय सेना वालों की तादाद बहुत कम थी और उनको इधर उधर से हथियार और दूसरा सामान इकट्ठा करना पड़ता था। तो भी सरकारी सेना के करे धरे कुछ नहीं होता था। सरकारी सिपाही फौजी कायदे के साथ लड़ते थे, पर यहां उनका युद्ध-शास्त्र कुछ काम नहीं देता था। खासकर सड़क, तार और रेल की पटरियों के बार बार तोड़ दिये जाने से उनको बड़ी तकलीफ होती थी। अकसर ऐसा होता था कि राष्ट्रीय सेना वालों के बड़े

बड़े दल गांवों और छोटे कसबों में पहुंचते थे और वहां पर खुल्लमखुल्ला घंटों तक रहते थे, पर सरकारी सेना को कभी ठीक वक्त पर उनकी खबर नहीं मिलती थी।

× × ×

इस बार फोयले और उसके दल को पुलनमोर से दूर एक दूसरे जिले में जाकर काम करने का हुकम दिया गया। इस जगह को वहां के लोग छाया घाटी के नाम से पुकारते थे। यह जगह बिलकुल पहाड़ी थी और उसके बीच में होकर सिर्फ एक सड़क गई थी जो कई मील तक बड़ी रद्दी हालत में थी। सरकारी फौज वाले इस रास्ते से बहुत डरते थे और भूल कर भी उसमें होकर जाने का नाम नहीं लेते थे। सिर्फ एक बार 'ब्लैक एण्ड टैंस' वालों का एक दल वहां होकर गुजरा था; पर उसे बड़ा नुकसान उठाना पड़ा। जब वे लोग बहुत से मुरदे और घायलों को लेकर छावनी में पहुंचे तो वहां का बड़ा अफसर बहुत गुस्सा हुआ। उसने कहा:—"अच्छा हुआ, तुम लोग इसी लायक थे। तुम्हारा नालायक कप्तान गोली से मार देने लायक है जिसने अपने आदमियों को उस पिंजड़े में फँसा दिया।"

इस छाया घाटी की पहाड़ियों पर जगह जगह राष्ट्रीय सेना के वालंटियर गिद्धों की तरह बैठे हुये अपने शिकार की राह देखा करते थे। पर उनकी आशा कभी पूरी नहीं होती थी। सरकारी सेना की बख्तरदार मोटरगाड़ियां भी जहां तक मुमकिन होता था इस बदनाम रास्ते को बचा कर निकलती थीं। इस

लिये यह जिला अंगरेजों की हकूमत से बिलकुल बाहर था और वहां पर राष्ट्रीय दल वालों का ही हुकम चलता था।

छायाघाटी का मुकाम चारों तरफ से पहाड़ों से घिरा था। बीच में थोड़े से गांव थे। इन गांवों के रहने वाले बड़े गंवार थे और उनको दुनियां की बातों का कुछ भी पता न था। उस जगह रेल, तार, डाकखाना वगैरह कुछ न था। एक गांव से दूसरे गांव को जाने के वास्ते सिर्फ सैकड़ों वर्ष पुरानी पगडंडियां थीं। यहां पर बहुत से लोग कानून के खिलाफ शराब बना कर बेचते थे। इसी शराब के काम को रोकने के लिये फोयले का दल यहां पर भेजा गया था। साथ ही राष्ट्रीय सेना के सेनापति का मतलब यह भी था कि फोयले का दल बहुत थक गया है और उसे इस जगह कुछ आराम मिल जायगा।

इस जगह आते ही वालंटियरों ने शराब बनने की जगहों का पता लगाया और उनके मालिकों के सामने ही शराब के बर्तनों को तोड़ कर फेंक दिया। उन्होंने हुकम दिया कि जो कोई चोरी से शराब बनायेगा उसे कड़ी सजा दी जायगी। अपनी प्यारी चीज को इस तरह जमीन पर फैलते देख कितने ही लोग बड़े दुःखी होते थे और कभी कभी राष्ट्रीय सेना वालों को बुरा भला भी कहते थे। एक दिन एक बहुत बूढ़ी औरत ने केसी से कहाः—"लोगों के खाने पीने की चीज को तुम इस तरह बर्बाद करते हो यह बड़ा बुरा काम है। भगवान के यहां से इसका फल अच्छा नहीं मिलेगा। सरकारी फौज वाले हमें कभी इस तरह तंग नहीं

करते थे। वे कभी कभी पीने के लिये दस पांच बोतलें उठा ले जाते थे। तुम लोग भी अगर कभी दो चार घूंट पी लिया करो तो हमको किसी तरह का एतराज न होगा और तुम्हारी थकावट दूर होकर तबियत खुश रहेगी।"

पर जब वालंटियर उनकी बातों पर कुछ ध्यान न देते तो वे ओहारा की चिरौरी करने लगते थे। उसके लाल चेहरे को देख कर उनको पक्का भरोसा हो जाता था कि वह खाली चाय पीने वाला आदमी नहीं है। इस लिये जब उस बुढ़िया ने देखा कि केसी उसकी बात नहीं सुनता तो वह ओहारा की खुशामद करने लगी कि:-"तुमको हमारे साथ ऐसा बर्ताव नहीं चाहिये। तुम तो इस अंगूरी शरबत के प्रेमी जान पड़ते हो। तुमको जरूर हमारी मदद करनी चाहिये।"

ओहारा ने दया के साथ कहा:-"मा, ईश्वर ने मेरे और दूसरे तमाम लोगों के भीतर पहिले से ही शैतान का अंश रख दिया है। फिर शराब पीकर उसकी जड़ मजबूत करने से क्या फायदा? अगर तुम कुछ भी विचार करो तो तुमको मालूम होगा कि हम तुम्हारे भले का काम कर रहे हैं।"

राष्ट्रीय सेना वालों की कोशिश से थोड़े ही दिन में वह शराब बनना बंद हो गया। गांवों के ज्यादातर लोग उनके काम की तारीफ करते थे। सिर्फ वे लोग जो शराब बना कर रुपया कमाते थे उनसे नाराज थे।

करीब दो हफते तक फोयले के वालंटियर छायाघाटी में रहे। उनका ज्यादातर वक्त मछलियां पकड़ने और शिकार खेलने में जाता था। यहां पर वे खूब खा पीकर और आराम करके तगड़े हो गये। अब उनको अपने जिले में लौट कर फिर काम में लगने की इच्छा प्रबल होने लगी। जब पंद्रह दिन और बीत जाने पर भी सेनापति ने उनके लौटने का हुकम न भेजा तब तो उनका जी बहुत ऊबने लगा। क्योंकि इस मुकाम पर खाने पीने के सिवा उनको और कोई काम न था और यह बेकारी सबको बुरी लगती थी। लोगों के मन का यह भाव देख कर फोयले ने कहा :-"भाइयो, तुम यहां आराम करने को भेजे गये हो जिससे फिर अपना काम तेजी के साथ कर सको। सेनापति ने मुझसे कहा था कि जब जरूरत होगी वह हमको बुला लेगा। पर अब बेशक बहुत देर हो रही है। इसलिये मैं एक आदमी सेनापति के पास भेजता हूं कि वह हमको लौटने का हुकम दे। जब तक वहां से हुकम नहीं आता तब तक हमको यहीं पर कोई काम ढूंढ निकालना चाहिये।

दो दिन बाद खबर आई कि आठ दस मील के फासले पर सरकारी फौज की कुछ मोटरगाड़ियां आने जाने लगी हैं। वालंटियर उन पर छापा मारने को वहीं पहुंचे। उनको वहां पर कुछ ही घंटे हुये होंगे कि वे यह देख कर बड़े खुश हुये कि एक खुली हुई मोटरगाड़ी बेलोनेटी के कस्बे से उनकी तरफ आ रही है। पर यह देख कर उनको बड़ा ताज्जुब हुआ कि

उसमें बैठे हुये सिपाहियों में से सिर्फ दो के पास बंदूकें हैं, और वे लोग बड़ी खुशी से गाते हुये आ रहे हैं। मालूम होता था कि उनको किसी तरह के खतरे का खयाल तक नहीं है।

फोयले ने केसी से कहा :-"न मालूम क्या बात है? खैर, सब लोग अपने मोरचे के पीछे खड़े हो जाओ और जब मोटर पास आजाय तो ऊपर की तरफ कुछ गोलियां चलाओ। फिर जैसा होगा देखा जायगा।"

ये बातें हो रहीं थीं कि मोटर मोरचे के सामने आ पहुंची। दस बारह वालंटियरों ने हवा में बंदूकें चलाईं और मोटर को ठहराने का हुकम दिया।

अंगरेज सिपाही फौरन ठहर गये और उन्होंने अपने हाथ ऊपर उठा दिये। उनमें से एक ने कहाः-"क्या तुम राष्ट्रीय सेना वाले हो? अब तो हम लोगों की लड़ाई बन्द हो चुकी है।"

फोयले ने जोर से कहाः-"हां, हम लोग राष्ट्रीय सेना के वालंटियर हैं। तुम गाड़ी से उतर कर नीचे आओ और बन्दूकें अलग रख दो। अपने हाथ इसी तरह ऊपर उठाये रहो जब तक दूसरा हुकम न दिया जाय।"

सिपाहियों ने विना देर लगाये फोयले के हुकम के माफिक काम किया। जब वालंटियर उनके पास गये तो एक हवलदार ने फोयले से कहाः-"क्या आप इस दल के मुखिया हैं? हमको

हुकम दिया गया था कि आज बारह बजे से राष्ट्रीय सेना वालों साथ हमारी क्षणिक संधि हो जायगी। इस वक्त एक वजा है।"

फोयले ने जवाब दियाः-"मेरे पास ऐसा कोई हुकम नहीं आया है। तुम लोग अपने हाथ नीचे कर लो पर भागने की कोशिश मत करना। जिम, तुम इनकी बन्दूकों और गोली बारूद को अपने कवजे में रखो। तब तक हम मोटरगाड़ी को जलाते हैं।"

वे लोग सचमुच मोटर को जलाने वाले थे कि उनका आदमी, जो सेनापति के पास भेजा गया था, भागता हुआ आता दिखलाई दिया। वह दूर से ही चिल्लायाः-"लड़ाई बन्द हो गई; लड़ाई बन्द हो गई।" बाद में यह मालूम हुआ कि सेनापति ने तीन दिन पहिले अपने एक वालंटियर के हाथ क्षणिक संधि की खबर फोयले के पास भेजी थी। पर वह आदमी पहाड़ी पर चढ़ते समय पैर फिसल जाने से गिर गया और मरा हुआ पाया गया।

फोयले ने सेनापति का हुकम अच्छी तरह से पढ़ा और तब वह बोलाः-"यह खबर सच है कि सरकारी सेना के साथ हमारी क्षणिक संधि हो गई है। जिम, इन लोगों की बन्दूकें वापस कर दो।" इसके बाद सिपाहियों के पास जाकर उसने गलती के लिये बहुत रंज जाहिर किया। थोड़ी देर बाद सिपाही अपनी गाड़ी में बैठ कर खुशी खुशी चले गये।

—

जब सिपाही चले गये तो ओहारा ने कहाः-"अब हम लोगों के लिये सिवा हंसने के और कोई काम नहीं है।"

फोयले बोलाः-"हां, बात तो ऐसी ही है। भाइयो, अब छावनी को उठाओ और अपने प्यारे घरों को चलो।"

उस दिन शाम को वे बेलोनेटी के स्टेशन से रेल में सवार होकर पुलनमोर पहुँचे। रास्ते में जगह जगह लोगों ने उनका बड़े उत्साह के साथ स्वागत किया। वालंटियर तमाम रास्ते क्षणिक संधि की चर्चा करते रहे। उन लोगों ने अपनी बन्दूकें एक अच्छी जगह छुपादी थीं कि न मालूम आगे चल कर क्या हो? कितने ही लोग तो उसी रात को अपने घरों के लिये रवाना हो गये। बाकी आदमी पुलनमोर में ही ठहरे रहे क्योंकि वहां उसी समय उनके स्वागत के लिये एक नाच का जलसा करने का इन्तजाम किया गया था। फोयले और केसी जितना जल्दी हो सका जाकर अपनी प्रेयसियों से मिले। सब लोग क्षणिक संधि के बारे में अखबारों के लेख पढ़ रहे थे और आपस में बहस करते जाते थे। जब ओहारा से उसकी राय पूछी गई तो उसने अंगूठे से अखबार को ठोकते हुये कहाः-

"अब मेरी जिन्दगी में तुम लोगों को कभी अंगरेजों से लड़ने का काम नहीं पड़ सकता। इस बात से मुझे बड़ा रंज होता है, क्योंकि तुम लोगों को छोड़ कर मुझे फिर किसी दूसरे मुल्क को जाना पड़ेगा।"

ओहारा के जाने की बात सुन कर लोग बड़ा शोर मचाने और उसे समझाने लगे। पर ओहारा ने गम्भीर भाव से कहाः—

"मुझे तुम्हारे जैसे दोस्तों को छोड़ते समय जो दुःख होगा वह मैं ही जानता हूं। पर इसका कोई इलाज नहीं। मुझे लड़ाई का रोग है और मैं उसके सिवा कोई दूसरा काम नहीं कर सकता। मेरे लिये दुनियादार आदमियों की तरह घर में चैन से पड़े रहना नामुमकिन है। मुझे तो भयंकर और खूनी लड़ाइयों में ही मजा आता है।"

केसी ने भरे हुये गले से कहाः—"ओहारा, फिजूल की बातें मत करो। तुम्हारे जैसे आदमियों की आयरलैण्ड को बड़ी जरूरत है। जो मुल्क आजादी के लिये लड़ रहा हो उसके लिये तुम्हारे जैसे आदमी ही एक मात्र आधार हैं।"

ओहारा ने धीमी आवाज से कहाः—"मैं आपके इस प्रेम के लिये बड़ा अहसानमंद हूं। जब आयरलैण्ड फिर अंगरेजों से लड़ने को तैयार होगा और उस वक्त अगर मैं जिन्दा रहूंगा, तो कोई ताकत मुझे यहां आने से नहीं रोक सकेगी। पर तब तक मैं बेकार नहीं बैठ सकता।"

"पर तुम कहां जाओगे?" कितने ही वालंटियरों ने एक साथ ओहारा से सवाल किया। क्योंकि वे जानते थे कि वह जो कुछ कहता है उसे करके रहता है।

ओहारा ने जवाब दिया:-"अपनी कसम जो मैं कुछ भी जानता हूँ। पर दुनियां में कोई न कोई ऐसी पराधीन जाति होगी जो अपने अन्यायी शासकों का मुकाबला कर रही हो। ओहारा उन्हीं लोगों में मिल कर गोली बारूद का खेल खेलना पसंद करता है।"



## सोशलिस्ट बुकशाप की पुस्तकें।

# कम्यूनिज्म क्या है?

(लेखक—श्री० राधामोहन गोकुलजी)

कम्यूनिज्म (या बोलशेविज़्म) को समझाने वाली यह हिन्दी में पहली पुस्तक है। यह कम्यूनिज्म के कई बड़े अंगरेजी ग्रंथों के आधार पर लिखी गई है। इसमें नीचे लिखे अध्याय हैं?

१–विषय प्रवेश; २-कम्यूनिज्म; ३-आर्थिक पूंजी;४-शासन तृष्णा;५-असिनीति; ६--धन; ७-राष्ट्रीयता; ८-सेना का निबन्ध; ९-न्याय; १०-शिक्षा; ११-धर्म; १२-उद्योग का सम्विधान १३-खेतीबारी; १४-श्रमरक्षा और सामाजिक कल्याण के काम।

पुस्तक बहुत सरल भाषा में लिखी गई है और पेचीदा आर्थिक समस्याओं को बहुत सीधेसाधे ढंग से समझाया गया है। धर्म, शिक्षा और न्याय के सम्बन्ध में इसके विचार पाठकों को बिलकुल नये और क्रांतिकारी जान पड़ेंगे।

कम्यूनिज्म आजकल संसार का सब से महत्वपूर्ण और शक्तिशाली आन्दोलन है। इसलिये सिर्फ कम्यूनिज्म के मानने वालों के लिये ही यह पुस्तक जरूरी नहीं है वरन् हर एक ऐसे आदमी के लिये जो समय की गति को समझ कर उसके मुताबिक चलने में अपना कल्याण मानता है, इस पुस्तक का पढ़ना लाजिमी है। मूल्य दस आना।

पता—सोशलिस्ट बुकशाप, कानपुर।

## बोलशेविज्म क्या है ?

संक्षेप में बोलशेविज्म के इतिहास और सिद्धान्तों का वर्णन। मूल्य १ आना, १०० प्रति का ५)।

---

## भारत की वर्तमान राजनैतिक दशा और कांग्रेस।

स्वराज्य पार्टी के दोषों और खुदगर्जी का भंडाफोड़। मूल्य १ आना, १०० प्रति का ५)।

---

## भारतीय श्रमजीवियों को संदेश।

किसान, मज़दूर और नौकरी पेशा वालों की दुर्दशा और उसके सुधारने के उपाय। मूल्य १ आना, १०० प्रति का ५)

---

# सोशलिस्ट बुकशाप में मिलने वाली बाहरी पुस्तकें

| | |
|---|---|
| १-देशभक्त मेजिनी (लेखक-राधामोहन गोकुल जी) | मू० १॥) |
| २-जोजेफ गैरीबाल्डी ( ,, ,, ,, ) | मू० १।=) |
| ३-वीरश्रेष्ठ सावरकर ( जीवनी ) | मू० ॥=) |
| ४-अंदमान की गूंज ( सावरकर के पत्र ) | मू० ॥=) |
| 5-Moplah Rebellion | 8 as. |

पुस्तक मिलने का पता :—

सोशलिस्ट बुकशाप

कानपुर.

## The Socialist Book-Shop.

———:o:———

This book-shop has been opened to supply books on socialism; communism; labour problems; international affairs; political history etc. We have special knowledge of the books on Irish and Russian Rovolutions and we are always ready to give necessary informations and useful suggestions on these subjects. Our terms are very moderate and liabraries and lovers of socialist literature will find this book-shop much useful.

*Address* :—

MANAGER

**The Socialist Book-Shop**

Cawnpore.